......जानकीमपि। आराधनाय लोकस्य मुञ्चतो नास्ति मे व्यथा।' ( १।१२ ) और लोकाराधन के लिए सीता-त्याग रूप राम की परीक्षा-घड़ी सामने उपस्थित हो ही गयी। यदि उस समय भगवान् गुरु वसिष्ठ, कौसल्यादि माताएँ और लङ्का-समर के साथी अयोध्या में होते तो क्या प्रजा के असन्तोष के कारण सीता-निर्वासन-विषयक राम का दृढ़ निश्चय, आज्ञा एवं शास्त्रीय प्रमाणों द्वारा स्थगित न कर दिया जाता ? कवि की नाट्यकला ने कितनी सफाई से सीता-निर्वासन की सारी विघ्न-बाधाओं को दूर हटा दिया है। गुरु वसिष्ठ, उनकी पत्नी अरुन्धती और कौसल्यादि राजमाताओं को उसने पहिले ही जामाता के यज्ञ में तथा लङ्का-समर के साथियों को उनके-उनके निवास-स्थान पर भेज कर नियति-नटी की तरह अपना मार्ग प्रशस्त कर चुकी थी।

इसी अङ्क ( चित्रदर्शन ) में सीता को चित्रगत जृम्भकास्त्रों का दर्शन, उन्हें प्रणाम करना, राम का 'सर्वथेदानीं त्वत्प्रसूतिमुपस्थास्यन्ति'—ऐसा कहना भी कवि की नाट्यकला का परिचायक है, क्योंकि इसका नाटकीय महत्त्व उस समय स्पष्ट रूप से सामने आता है, जब छठे अंक में राम, कुश और लव की जृम्भकास्त्र-सिद्धि को देखकर उन बालकों के विषय में सीता-पुत्रत्व की संभावना करते हैं, जो सातवें अङ्क में यथार्थ में परिणत हो जाती है।

कवि की नाट्यकला ने ही चित्रदर्शन रूप वह पृष्ठभूमि तैयार कर दी है, जिस पर आधारित राम का उत्तरचरित पूर्ण विकसित होकर लोकोत्तर बन सका है। चित्रवीथी में भगवान् राम का सम्पूर्ण पूर्वचरित ( सीता की अग्नि-शुद्धि तक ) प्रस्तुत है, किन्तु नाटक में सीताजी के थक जाने के कारण माल्यवान् पर्वत तक की ही घटना प्रदर्शित की जाती है। कवि की यह योजना नाट्यकला की दृष्टि से अत्यन्त युक्त है, अन्यथा पूर्वचरित के बिना उत्तरचरित का मूल्याङ्कन ही कैसे होता ?

**द्वितीय अङ्क**—कवि ने इस अङ्क को 'पञ्चवटी-प्रवेश' कहा है, क्योंकि राम के सीता विषयक प्रेम को उद्दीप्त करने के उद्देश्य से कवि के लिए राम को पञ्चवटी में प्रविष्ट कराना आवश्यक था, जिससे रामचन्द्रजी के चरित्र का विकास दिखलाया जा सके और नाटकीय प्रवाह की भी सृष्टि हो सके। पञ्चवटी के वे-वे स्थान जो वनवास के समय सीता के साथ किये गये विविध विलासों के साक्षी थे, अपने दर्शन से उद्दीपक बनकर, बारह वर्ष तक भीतर ही भीतर घुटन पैदा करते हुए राम के सीता-विषयक प्रेम को प्रदीप्त कर, अतएव राम को एकान्त जंगल में रुलाकर उनके मन को कुछ हलका कर सकें। इन सब उद्देश्यों की सिद्धि के लिए कवि ने 'शम्बूकवध' रूप उपयुक्त उपाय निकाल लिया है। इससे रामचन्द्र ( नायक ) की मर्यादा सुरक्षित रह जाती है। वे स्वार्थ के वशीभूत होकर नहीं, अपितु अपनी प्रजा के हित के लिए, ब्राह्मण-पुत्र के पुनरुज्जीवन के लिए पञ्चवटी में पदार्पण करते हैं।

**तृतीय अङ्क**—इस अङ्क का नाम 'छाया' है। इस नामकरण का सम्बन्ध अङ्क की घटनाओं से होने के कारण स्वर्गीय विद्वान् ब्रह्मानन्द ने इस नामकरण के सम्बन्ध में अनेक मौलिक हेतुओं जी उद्भावना की है। जैसे—

( १ ) यहाँ तमसा सीताजी के साथ, सीताजी रामचन्द्र के साथ, रामचन्द्रजी वासन्ती के साथ छाया के समान अनन्य रूप से दिखलाये गये हैं।

( २ ) रामचन्द्रजी के विचारों में सीताजी छाया के समान निरन्तर घूम रही हैं।

( ३ ) रामचन्द्र और सीताजी की शारीरिक स्थिति केवल छाया ( कान्ति ) मात्र रह गयी है।

( ४ ) जिस प्रकार सन्तप्त व्यक्तियों को छाया सन्तोष प्रदान करती है, उसी प्रकार इस अङ्क में शोक और क्षोभ के प्रलापों से रामचन्द्र को, राम के दर्शन से सीता को, राम की पश्चात्ताप शुद्धि से वासन्ती को तथा राम एवं सीता के पारस्परिक स्पर्श से तमसा को परम सन्तोष मिलता है।

( ५ ) रामचन्द्र अपने ही मुख से वासन्ती से यज्ञ में सीताजी के स्थान पर उनकी स्वर्णमयी मूर्ति की चर्चा करते हैं, जिसमे सीताजी को परम धैर्य एवं सन्तोष मिलता है, क्योंकि वह ( मूर्ति ) उनकी ही तो छाया है।

( ६ ) इस अङ्क के अन्तिम श्लोक से राम और सीता के मिलने की भी छाया ( आभास ) मिलती है, इन सब कारणों से कवि ने इस अङ्क का नाम 'छाया' रखा है।

'छाया' अङ्क की उपयोगिता इस बात में है कि राम जिस दुःख को निरन्तर बारह वर्ष तक अपने भीतर दबाये हुए व्यथित, किन्तु मूक बने रहे, उसे अनावृत करके मन को कुछ हलका करने का सदवसर पा सकें। साथ ही वे अपने को, अपने राजधर्म को और जिसे प्रसन्न करने के लिए प्राणों से भी प्रिय सीता का परित्याग किया, किन्तु जिसने बारह वर्ष के अन्दर कभी भूल कर भी सीता का नाम तक नहीं लिया, उस लोक को भी उपालम्भ देने का अवसर पा सकें।

इस अंक में कवि की यह विधान-चातुरी श्लाघ्य है कि सीता तो राम को देख सके, किन्तु राम सीता को न देख सकें। इससे यह बात बनती है कि राम की करुण दशा देखकर तथा अपनी स्वर्णमयी मूर्ति की चर्चा राम के मुख से सुनकर सीताजी द्रवित होकर राम की ओर अभिमुख होती हैं। उनका राम के प्रति बारह वर्षों तक निरन्तर बना हुआ निर्वासन-जनित क्षोभ नष्ट हो जाता है और हृदय पूर्ववत् निर्मल, निष्कलुष एवं आत्मीयता पूर्ण प्रेम से ओत-प्रोत हो जाता है, यहाँ तक कि आँखों से राम के ओझल होते समय वे सुकृतपुण्यजनदर्शनीय राम के श्रीचरणों को प्रणाम कर घोर दुःख से मूर्च्छित हो जाती हैं।

**चतुर्थ अङ्क**—इस अङ्क का नाम 'कौसल्या-जनकयोग' है। इस नामकरण का कारण स्पष्ट है। द्वितीय अङ्क में आत्रेयी ने वासन्ती से जैसा कहा था कि सीता-निर्वासन को सुनकर दुःखित अरुन्धती ने अपना निश्चय बतलाया कि मैं सीता से शून्य अयोध्या में नहीं जाऊँगी। राम की माताओं ने भी अरुन्धती का ही समर्थन किया और उनके अनुरोध से वसिष्ठ ने यह निर्णय लिया कि हम सब वाल्मीकि के तपोवन में चलकर रहेंगे। तदनुसार वे सब वाल्मीकि के आश्रम में आ गये। उधर सीता-निर्वासन से अत्यन्त दुःखित राजर्षि जनक भी वाल्मीकि जी का दर्शन करने पहुँच गये। वसिष्ठ जी के आदेश से कौसल्या स्वयम् अरुन्धती और गृष्टि नामक कन्चुकी के साथ जनक से भेंट करती हैं। अतः इस अंक का नाम 'कौसल्या-जनकयोग' रखा गया है। इस अंक में लव की उपस्थिति भी दिखलायी गयी है, क्योंकि कुश एवं लव की चर्चा द्वितीय और तृतीय अंक में आ चुकी है। प्रथम अंक में चित्रदर्शन के प्रसङ्ग में सीताजी के लक्ष्मण के प्रति किये गये शिष्ट परिहास के बाद तृतीय अंक की समाप्ति तक विषादमय वातावरण ही रहा है। अतः कवि ने चतुर्थ अंक में दर्शकों या पाठकों के मनोभावों के अनुकूल उस वातावरण को बदल देने के लिए

हास्य, औत्सुक्य तथा प्रसन्नतापूर्ण वातावरण की सृष्टि की है। सौधातकि और दाण्डायन के संवादों, अश्व के वर्णन तथा बटु एवं लव के कथोपकथनों से हास्य अतएव प्रसन्नता का वातावरण मिलता है। कौसल्या और जनक की लव के साथ की गयी वार्ता में औत्सुक्य दिखलायी देता है। अन्त में अग्रिम अंक के प्रस्तावना रूप में क्रोध का भी दर्शन होता है।

इस अंक में जनक को वाल्मीकि-आश्रम में उपस्थित करना कवि की अपनी उद्भावना है। जनक को नाटक में लाने का कवि का सबसे बड़ा प्रयोजन है—कारुण्य की तीव्रता का प्रभाव दिखलाना। वह दिखलाना चाहता है कि जनक-जैसे विदेह तथा स्थितप्रज्ञ भी सीता निर्वासन से विचलित हो सकते हैं, तो साधारणजनों की क्या बात है! मानवीय करुणा के सामने ज्ञान और धैर्य न जाने कहाँ विलीन हो जाते हैं। जनक के मन का क्षोभ आरे की तरह मर्म पर निरन्तर चलता है। पुत्री के निर्वासन से हुआ उनका अपमान इतने दिनों से उन्हें निरन्तर कष्ट देता हुआ शान्त नहीं होता। उनका दग्ध शरीर अब भी टिका हुआ है। वे आत्मघात नहीं कर सकते, क्योंकि वैसा करनेवालों को पापों का फल भोगने के लिए सूर्य-रहित निबिड अन्धकारमय लोक की प्राप्ति होती है। विधि का ऐसा विधान है कि वे खुलकर रो भी नहीं सकते। जनक-कौसल्या का मिलन होता है। कौसल्या संकोच से गड़ी जारही हैं कि मैं जनक को अपना मुँह कैसे दिखलाऊँ? अरुन्धती के बहुत कहने पर कौसल्या सामने आती हैं, किन्तु जनक सीधे मुँह कौसल्या से बात भी नहीं करते। वे कञ्चुकी से व्यङ्ग्य भरे शब्दों में पूछते हैं—प्रजापालक राम की माता कुशलपूर्वक हैं? कञ्चुकी ने राम की ओर से सफाई देते हुए कहा—यह दारुण कर्म भाग्य ने किया, इसमें राम का दोष नहीं है। वे क्या करें, नागरिक सीता की अग्नि-शुद्धि में थोड़ा भी विश्वास नहीं करते। अग्नि का नाम सुनते ही जनक क्रोध से आग-बबूला हो उठे और कहने लगे—मेरी सन्तान को अग्निदेव कौन होता है शुद्ध करनेवाला? अरुन्धती ने यह कहकर कि 'अग्नि-शुद्ध सीता' कहना ही सीता का अपमान है और अपने वाक् कौशल से जनक को शान्त किया। कौशल्या को मूर्च्छित देख जनक द्रवित हो जाते हैं। होश में आते ही कौशल्या सीता का स्मरण करते-करते विह्वल हो जाती हैं। अरुन्धती ऋष्यश्रृङ्ग की कही हुई बात 'कल्याणमय परिणाम होगा' की याद कराकर कौशल्या को धैर्य बँधाती है। इतने में बटुकों के बीच लव को देखकर जनक बुलवाते हैं। जनक, कौसल्या, अरुन्धती तीनों को लव में सीता की छाया देखकर सन्देह होता है कि हो न हो, यह सीता का पुत्र है। इसकी जानकारी प्राप्त करने के लिए जनक लव से तरह-तरह के प्रश्न करते हैं; यहाँ तक कि उसके रामायण विषयक ज्ञान की परीक्षा से ही किसी निष्कर्ष पर पहुँचने की उम्मीद लेकर प्रश्न करते हैं, किन्तु लव उत्तर देता है कि मैंने केवल रामायण कथा वहीं तक पढ़ी है, जहाँ लक्ष्मण सीता को वन में अकेली छोड़कर चले गये हैं। ऐसा सुनते ही कौसल्या का दुःख उमड़ पड़ता है और नागरिकों की क्रूरता एवं राम के उतावलेपन पर जनक का क्रोध पुनः उफन पड़ता है। वे धनुष चढ़ाने और शाप भी देने के लिए उद्यत हो जाते हैं। कौसल्या यह देखकर काँप उठती हैं। अरुन्धती उन्हें पुनः समझाकर शान्त करती है। इतने में आश्रम के परिसर में राम के अश्वमेध का घोड़ा आ जाता है। लव को उसे दिखलाने के लिए बच्चे खींच ले जाते हैं। लव अश्व-रक्षक वीरों की घोषणा न सह पाने के कारण बच्चों से कहता है—अश्व को ढेलों से मारते

हुए आश्रम में ले चलो, यह बेचारा मृगों के बीच में चरेगा। बच्चे तो सैनिकों को देखकर भाग खड़े होते हैं, किन्तु लव शस्त्र लेकर खड़ा हो जाता है।

**पञ्चम अङ्क**—इस अंक को कवि ने 'कुमारविक्रम' नाम दिया है। व्याख्याकारों ने प्रायः इस नाम में 'कुमारयोर्विक्रमो यत्रेति कुमारविक्रमः'—ऐसा बहुव्रीहिसमास माना है, किन्तु इस अंक की घटनाओं को ध्यान से देखने पर 'कुमारस्य विग्रहो यत्र' ऐसा विग्रह करना अधिक उपयुक्त लगता है; क्योंकि चतुर्थ अंक के अन्त में लव ही युद्ध के लिए उद्यत होता है। पञ्चम अंक में वही चन्द्रकेतु को युद्ध के लिए चुनौती भी देता है। लव ही जृम्भकास्त्र का प्रयोग करता है। चन्द्रकेतु तो केवल लव की प्रशंसा करता हुआ और संवाद करता हुआ ही चित्रित किया गया है; वर्णन मिलता है तो केवल लव के विक्रम का, जो इस प्रकार है—

चन्द्रकेतु के उपस्थित होने पर उसके सैनिक लव पर आक्रमण कर देते हैं। एक पर बहुत से लोगों का मिलकर आक्रमण युद्ध-नियम के विरुद्ध है। अतः चन्द्रकेतु अपने सैनिकों को मना करता है, किन्तु इतने में ही लव उधर अपने जृम्भकास्त्र के प्रयोग से सैनिकों को स्तब्ध कर देता है। आश्चर्यचकित सुमन्त्र ( चन्द्रकेतु का सारथि ) जृम्भकास्त्र का इतिहास प्रस्तुत करता है। लव के प्रभावशाली व्यक्तित्व से प्रभावित हो चन्द्रकेतु रथ से इसलिए उतर पड़ता है कि लव भी रथारूढ़ हो जाय, तभी उसके साथ युद्ध न्यायसंगत होगा, किन्तु लव अपने को रथचर्या में अनभिज्ञ होने का बहाना बनाकर चन्द्रकेतु के प्रस्ताव को मानने से इनकार कर देता है। दोनों के हृदय में एक-दूसरे के प्रति मित्र-भाव का उदय हो जाता है, किन्तु वीरों का निष्ठुर नियम उस स्नेह क्रम को बाधित कर देता है। लव के दर्प एवं सौजन्य मिश्रित आचरण से प्रभावित सुमन्त्र राम की चर्चा यह कर छेड़ देता है कि यदि तुम ( लव ) को इक्ष्वाकुवंशीय राजा राम देखें तो उनका हृदय स्नेह ( वात्सल्य ) से द्रवित हो जाय। लव भी उसी प्रकार सौजन्यपूर्ण वचनों से उत्तर देता है—आर्य ! उन सज्जन राजर्षि को सुन चुका हूँ। कौन ऐसा है जो उनके गुणों के कारण उनका अत्यधिक सम्मान नहीं करता है। हम भी इस तरह यज्ञ में प्रतिघात करनेवाले स्वभाव के नहीं हैं, किन्तु समस्त क्षत्रियों पर आक्षेप करनेवाले उग्र सैनिकों के वचन ने हमें विवश कर दिया। ऐसा सुनते ही चन्द्रकेतु बोल पड़ा—इसका मतलब, आपको पिताजी का प्रताप असह्य है।

असह्य हो, या न हो। मैं तो यह जानना चाहता हूँ कि शान्त-दान्त एवं निरभिमान ऐसे राजा के सैनिकों को क्या राक्षसोचित वाणी बोलना शोभा देता है—लव ने विनम्रता पूर्वक कहा। पुनः कुछ उत्तेजित होकर कहा—क्या क्षत्रिय धर्म समग्र रूप से उन्हीं ( राम ) के ही हिस्से में पड़ा है ? यह बतलाइए।

सुमन्त्र ने लव को रोका—तुम निश्चय ही राम के विषय में नहीं जानते हो, अन्यथा ऐसा न कहते। तुमने सचमुच सैनिकों का विमर्दन कर एक ओजस्वी का-सा काम किया है, किन्तु परशुराम के भी गर्व को चूर्ण करनेवाले राम के विषय में तुम्हारा कटु शब्दों के प्रयोग का आग्रह उचित नहीं है। लव ने हँसकर व्यङ्ग्य भरे शब्दों में कहा—अरे, यह तो दुनिया जानती है कि भुजबल के धनी तो क्षत्रिय ही होते हैं, ब्राह्मण तो केवल ( शाप देने वाली ) वाणी का ही बल रखते हैं। इस प्रकार अनधिकार रूप से शस्त्र धारण करनेवाले उस ब्राह्मण परशुराम का दमन करने में उनकी कौन-सी प्रशंसा हुई ?

राम के प्रति कहे गये लव के इस आक्षेपपूर्ण वचनों को सुनकर आहत-सा होकर चन्द्रकेतु ने सुमन्त्र से लव के विषय में व्यङ्ग्य भरे शब्दों में इस प्रकार कहा—आर्य सुमन्त्र! उत्तर-प्रत्युत्तर बन्द कीजिए। यह कोई इस समय नया अवतारी पुरुष है, जो भृगुनन्दन को भी वीर नहीं समझता और सातों लोकों को अभय करनेवाले पिताजी के पावन चरित्रों को भी नहीं जानता (कुछ नहीं समझता)।

लव को अब राम के चरित्र के विषय में भी कुछ कहने का अवसर मिल गया। उसने व्यङ्ग्य कसते हुए कहा—'भला कौन उन रघुपति की महिमा और उनके चरित को नहीं जानता? सुन्दकी बेचारी स्त्री ताटका का वध करने पर भी लोक में वे महान् और अप्रतिहत यश वाले प्रथित हैं। खर के साथ युद्ध करते समय तीन ही कदम सही, पीठ न दिखाते हुए ही सही, उनके पीछे हटने की बात को भी तथा बाली के वध में प्रदर्शित उनके कौशल को भी सारी दुनिया जानती है'। यहाँ यह कह देना आवश्यक प्रतीत होता है कि लवकृत राम विषयक इस आलोचना को हमारे परम्परावादी लक्षणग्रन्थकार और पाश्चात्य विद्वान् भी महान् कवि भवभूति पर नायक-चित्रण सम्बन्धी दोषारोपण भले ही करें, किन्तु भवभूति के उद्देश्य को भली प्रकार से समझ लेने पर उक्त दोष तिरोहित हो जाता है। कवि ने करुणबोध की तीव्रता को बढ़ाने के उद्देश्य से ही इस प्रसङ्ग की योजना की है। यहाँ वह दोष होते हुए भी करुण का परिपोष ही कर रहा है—पुत्र के द्वारा ही राम की निर्मम एवं तटस्थ आलोचना नाटकगत करुण के उत्कर्ष को बढ़ाती है। स्वतन्त्र रूप में अनुचित होते हुए भी करुण का परिपोषक होने से उसका औचित्य बन जाता है।

इस प्रकार लव और चन्द्रकेतु 'बात-बात में बतबढ़' हो जाने से युद्ध आरम्भ कर देते हैं।

कवि ने इस अंक में युद्ध का सन्निवेश किया है। प्रथम अंक में जिस जृम्भकास्त्र के विषय में हमें सूचना मिलती है कि वे सीताजी की सन्तान को प्राप्त होंगे और द्वितीय अंक में आत्रेयी के मुख से सूचना मिलती है कि वे (जृम्भकास्त्र) लव और कुश को प्राप्त हो चुके हैं। पञ्चम अंक में इस युद्ध के संविधान से लव को उस जृम्भकास्त्र के प्रयोग का अवसर भी दे दिया गया है। इसी युद्ध का संविधान आगे छठे अंक में राम, लव, कुश, अरुन्धती, कौशल्या, वसिष्ठ आदि सभी को मिलाता है। अतः नाटकीय दृष्टि से इसका अत्यन्त महत्त्व है।

**षष्ठ अङ्क**—कवि ने इस अंक का नाम 'कुमारप्रत्यभिज्ञान' रखा है, क्योंकि इस अंक की विशेष घटना है—श्रीरामचन्द्रजी का कुश-लव को देखना। यों तो प्रत्यभिज्ञान का अर्थ होता है—ज्ञात वस्तु का पुनः ज्ञान, किन्तु यहाँ इसे परिचय या पहचान—इसी सामान्य अर्थ में समझना चाहिए। इस अंक की कथा इस प्रकार है—

अंक के आरम्भ में विद्याधर और विद्याधरी विमान पर बैठकर प्रविष्ट होते हैं। उन दोनों के वार्तालाप से सामाजिकों को सूचना मिलती है कि लव और चन्द्रकेतु का भीषण युद्ध हो रहा है। लव ने चन्द्रकेतु द्वारा प्रयुक्त आग्नेयास्त्र का जबाब वारुणास्त्र से दे दिया है, किन्तु चन्द्रकेतु भी वारुणास्त्र का निराकरण वायव्यास्त्र से कर देता है। रामचन्द्रजी शम्बूक को मारकर युद्धस्थल पर आ गये हैं और दोनों कुमारों को अपने गम्भीर स्वर से युद्ध-विरत कर देते हैं।

राम के पुष्पक विमान के पहुँचते ही लव और चन्द्रकेतु प्रणत हो जाते हैं। पुष्पक से उतरते हुए राम ने चन्द्रकेतु से कुशल-समाचार पूछा। चन्द्रकेतु ने राम से लव का परिचय कराते हुए अपना कुशल बताया। राम ने लव को अत्यन्त गम्भीर, मनोहर और शुभाकृति वाला देखकर उसकी बड़ी प्रशंसा की। राम की दृष्टि में लव मूर्तिमान् धनुर्वेद-सा मूर्तिमान क्षात्रधर्म-सा, सामर्थ्यों का समुदय-सा, गुणों का संचय-सा और जगत् के पुण्य-फलों का आविर्भूत पुञ्ज-सा दिखायी दे रहा था। इधर लव भी पवित्र प्रभाव, पुण्यदर्शन राम को विश्वास, स्नेह तथा भक्ति के अद्वितीय महान् आलम्बन तथा प्रकृष्ट धर्म के देहधारी प्रसाद के रूप में देख रहा था। राम लव के विषय में सोचते हैं कि इसे देखकर मेरे सकल दुःख क्यों विश्रान्त हो गये और अन्तरात्मा स्नेह से आप्लावित हो गया? पुनः समाधान भी स्वयं देते हैं कि स्नेह तो स्वभावतः अकारण ही होता है। लव को चन्द्रकेतु से जब यह ज्ञात होता है कि ये ही राम हैं, तब वह वाल्मीकि के शिष्य और लव नाम से अपना परिचय देता हुआ उनका अभिवादन करता है और अपने अपराध के लिए क्षमा-याचना करता है। राम से चन्द्रकेतु ने बताया कि अश्वरक्षकों द्वारा आपके प्रभाव का प्रख्यापन सुनकर इस कुमार ने वीरवत् आचरण किया है। यह देखिए, इसने अपने जृम्भकास्त्र के प्रयोग से सेनाओं को स्तब्ध कर दिया है। राम ने इस अमर्ष को क्षत्रियों का अलङ्कार बतलाते हुए लव से अस्त्र लौटा लेने को कहा। लव ने वैसा ही किया। राम के पूछने पर कि जृम्भकास्त्र की प्राप्ति तुम्हें किससे हुई, लव ने बतलाया—हम दोनों भाइयों को इन अस्त्रों की प्राप्ति स्वतः हुई है। राम प्रकृष्ट पुण्य के परिणामस्वरूप सब कुछ सम्भव है—ऐसा सोचकर दूसरे भाई के विषय में पूछ ही रहे थे, इतने में वह भी आता हुआ दिखायी पड़ा। युद्ध की बात से क्रुद्ध कुश को लव ने शान्त रहने के लिए कहकर राम का परिचय भी दिया। कुश ने राम को प्रणाम किया। राम ने उसका आलिङ्गन किया और कुश एवं लव में राजचिह्नों को देखा। इसी तरह उन दोनों में सीता का सादृश्य देखने से उनके सीता-पुत्र होने की संभावना भी की। राम की आँखें भर आती हैं। लव के द्वारा इसका कारण पूछने पर कुश कहता है कि क्या तुमने रामायण नहीं पढ़ी है। सीता के बिना राम को क्या सुख रह गया है। राम अपने मन में कहते हैं कि इन बच्चों की वार्ता तटस्थ है। सीता-पुत्र होने के विषय में इनसे प्रश्न करने की आवश्यकता नहीं है। मैं बच्चों के लिए भी अनुकम्पनीय हो गया हूँ। यह अवधेय है कि यहाँ यह प्रसङ्ग करुण रस की निष्पत्ति में अत्यन्त सहायक है। राम अब दूसरी ओर मुड़ते हैं। वे रामायण का कुछ अंश पढ़ने को लव-कुश से कहते हैं। वे बच्चे रामायण का जो अंश पढ़ते हैं वह राम के लिए मर्मभेदी होने के कारण उनके दुःख को और भी अधिक बढ़ा देता है—

> प्रकृत्यैव प्रिया सीता रामस्यासीन्महात्मनः।
> प्रियभावः स तु तथा स्वगुणैरेव वर्द्धितः॥
> तथैव रामः सीतायाः प्राणेभ्योऽपि प्रियोऽभवत्।
> हृदयं त्वेव जानाति प्रीतियोगं परस्परम्॥

(उत्तर०, ६।३१-३२)

लव जब मन्दाकिनी-विहार वाला मधुर प्रसंग सुनाता है, उस समय एक बार तो राम को उन बच्चों के भोलेपन पर लज्जापूर्ण हँसी आती है और फिर वे सीता की स्मृति से विह्वल हो जाते हैं। उन्हें सीता का मुख प्रत्यक्ष दीखता-सा प्रतीत होता है। यहाँ यह कह

देना आवश्यक प्रतीत होता है कि, कवि ने जान-बूझकर कुश और लव के द्वारा राम और सीता के प्रेम के वर्णन का प्रसंग तथा संयोग-शृङ्गार का सूक्ष्म संकेत करनेवाला श्लोक प्रस्तुत कराया है। यह आपाततः देखने में कवि का दोष भले ही प्रतीत हो, किन्तु राम के कारुण्यबोध का परिपोषक होने से यह गुण में परिवर्तित हो जाता है। राम के द्वारा कवि ने आगे जो बात कहलवायी है, उसमें कवि यही संकेत करता हुआ प्रतीत होता है। राम कहते हैं—'बच्चे भी कितने विचित्र होते हैं, विशेषकर वन में पले हुए। वे नहीं समझते हैं कि हम किससे कह रहे हैं, क्या कह रहें हैं और कैसे समय पर कह रहे हैं ? बच्चे क्या जानें कि प्रवास में प्रिया का ध्यान तो कुछ आश्वासन दे जाता है, किन्तु जब उसकी मृत्यु हो जाती है तो जगत् जीर्ण अरण्य-सा हो जाता है तथा हृदय भूसे की आग में निरन्तर जलता रहता है।' इतने में नेपथ्य में सुनायी देता है कि बच्चों के झगड़े की बात सुनकर अरुन्धती, वसिष्ठ, वाल्मीकि, कौसल्या और जनक यहीं आ रहे हैं। राम के मन की स्थिति डाँवाडोल हो जाती है। मैं ऐसा महापाप करने के बाद अब जनक के सामने कैसे जाऊँ ? मैं सहस्र खण्डों में विदीर्ण क्यों नहीं हो जाता ? पुनः नेपथ्य से यह सूचना पाकर कि राम को क्षीण देखकर माताएँ मूर्च्छित हो गयी हैं, राम कहते हैं—मेरे ऊपर करुणा व्यर्थ है, मैं उस ( सीता ) के प्रति अकरुण रहा हूँ, जो जनककुल और रघुकुल दोनों की मंगल थी।

इस अंक में राम से कुश-लव को मिलाकर कवि ने अपना नाटकीय प्रयोजन सिद्ध किया है। कुश एवं लव के चरित्र के विभिन्न पक्षों का उद्घाटन करते हुए कवि उन दोनों कुमारों में सीता के मुख की झाँकी राम को दिखाकर व्यथित तो करता ही है, उनके मन में यह सम्भावना भी उत्पन्न कराता है कि, ये दोनों बच्चे सीता के ही पुत्र हैं। कुश और लव के मुख से रामायण के मार्मिक प्रसङ्गों को सुनवाकर राम के कारुण्य-बोध को कवि ने अत्यन्त तीव्रता प्रदान की है। हमें इस अंक में चतुर्थ अंक से ही प्रारम्भ किये गये कथा-सूत्र एकत्रित होते हुए दिखायी देते हैं। चतुर्थ अंक से ही कवि राम, उनके कुटुम्बी, कुश-लव सभी को मिलाने के प्रयत्न में रहा है। उसका वह उद्देश्य यहाँ बहुत कुछ पूर्ण होने लगता है।

**सप्तम अङ्क**—इस अंक का नाम कवि ने 'सम्मेलन' रखा है, जो वास्तव में अन्वर्थ ही है। इस अंक में बारह वर्ष के बाद राम और सीता का सम्मेलन होता है। इसके अतिरिक्त कुश-लव, कौसल्यादि रानियों, वसिष्ठ, अरुन्धती, ऋष्यशृङ्ग, शान्ता, शत्रुघ्न, राजर्षि जनक आदि का भी समागम होता है। इसी अंक में नाटक के बिखरे हुए कथा-सूत्रों का, रामायण के कथाभाग तथा कवि की कल्पना का और हर्ष, औत्सुक्यादि अनेक भावों का भी सुखद सम्मेलन होता है।

इस अंक का आरम्भ गर्भाङ्क से होता है। नाटक के अन्दर नाटक रचा जाता है। इस नाटक को देखने के लिए सुर-असुर-नाग-पशु-पक्षी, अयोध्यावासी, जनपदवासी, राम-लक्ष्मण सभी उपस्थित होते हैं। इस नाटक में सीता-परित्याग के बाद की कथा अभिनीत होती है। इसमें दिखलाया जाता है कि पृथ्वी और गङ्गा ही सीता के प्रसव के समय उपस्थित हैं। राम के सीता-निर्वासन-जैसे दारुण कर्म के विषय में पृथ्वी और भागीरथी में बात-चीत भी होती है। इन सबके बीच में राम-लक्ष्मण का संवाद भी चलता रहता है। इस प्रकार एक साथ दो नाटक चलते रहते हैं। राम को ऐसा लगता है कि मानों वे

नाटक नहीं, बल्कि उन घटनाओं को प्रत्यक्ष घटित होते देख रहे हों। नाटक में जब पृथ्वी और गंगा सीता को लेकर चली जाती हैं, तब राम समझते हैं कि सीता लोकान्तर में चली गयी और वे मूर्च्छित हो जाते हैं। लक्ष्मण उपालम्भ भरे वचनों में कहते हैं—भगवान् वाल्मीकि, क्या तुम्हारा यही काव्यार्थ था। इतने में नाटक यथार्थ हो जाता है। गङ्गा और पृथिवी के साथ सीता गङ्गा के जल से ऊपर निकलती हैं। नेपथ्य में दोनों देवियाँ सीता को अरुन्धती के हाथों में सौंपती हैं। राम अब भी बेहोश ही हैं। अरुन्धती के आदेश से सीता जब अपने हाथ से राम का स्पर्श करती हैं, तब उन्हें होश आता है और वे पृथ्वी और गंगा को प्रणाम करते हैं। अरुन्धती भर्त्सनापूर्वक पुरवासियों और जनपदवासियों को सम्बोधित कर कहती है—क्या अब भी तुम्हें सीता के विषय में प्रमाण चाहिए ? वे सभी लोग लज्जित होकर सीता के चरणों को प्रणाम करते हैं। अरुन्धती राम को आज्ञा देती है—तुम यज्ञ में सीता को धर्मचारिणी बनाओ। राम उस आज्ञा को शिरोधार्य करते हैं। सीता मन में कहती है—क्या आर्यपुत्र को सीता के दुःख परिमार्जन की कला याद है। लक्ष्मण ने कृतार्थ होकर सीता को प्रणाम किया और उन्होंने आशीर्वाद दिया। तब अरुन्धती के कहने से वाल्मीकि कुश और लव को ले आये। दोनों पुत्रों को माता और पिता के समागम से अत्यन्त हर्ष हुआ। सीता ने वाल्मीकि को प्रणाम कर आशीर्वाद प्राप्त किया। इसी बीच में लवणासुर को मारकर शत्रुघ्न भी आ गये। प्रसन्न होकर लक्ष्मण कहते हैं—कल्याण एक के बाद एक होते रहते हैं। राम कहते हैं—यह सब कुछ अनुभव करता हुआ भी विश्वास नहीं कर पा रहा हूँ। 'आपका और कौन-सा प्रिय कार्य करूँ'—वाल्मीकि के ऐसा कहने पर राम कहते हैं—आपकी रचित यह कथा पापनाशिनी और कल्याणवर्द्धिनी है, शब्दब्रह्म को जानने वाले कवि की नाटक रूप में परिणत इस वाणी का विद्वान् लोग विचार करें, ऐसी प्रार्थना है। आशय है कि लोग इस नाटक का बार-बार अभिनय करें जिससे पाप से रक्षा हो, श्रेय की वृद्धि हो तथा समस्त लोक का मंगल हो।

कवि ने रसोत्कर्ष के लिए ही गर्भाङ्क की रचना की है तथा नाटक को सुखान्त बनाने के लिए इसकी सबसे बड़ी उपयोगिता है। दर्शक या पाठक को तो तृतीय अंक में मुरला और तमसा की उक्तियों से यह पता चल जाता है कि सीता की निर्वासन के बाद क्या स्थिति है ? किन्तु इसका पता लोक को नहीं है जो निर्वासन में कारण बना था, और न निर्वासन करनेवाले राम ही को पता है। राम बिना लोक के विश्वस्त हुए सीता को स्वीकार नहीं कर सकते। इस समस्या को हल करने के लिए ही कवि ने गर्भाङ्क की योजना की है जिससे लोक को सीता की पवित्रता में विश्वास होता है और सीता को लोक की सहानुभूति प्राप्त होती है। रामचन्द्र भी राजधर्म के सामने स्वधर्म को भूल जाने की अपनी भूल को मन ही मन स्वीकार कर अरुन्धती के आदेश से सीता को पुनः स्वीकार करते हैं। कवि ने इस प्रकार राम और सीता के समागम का जो उपाय ढूँढ निकाला है, वह कल्पनाजन्य होकर भी अत्यन्त मनोवैज्ञानिक तो है ही, नाट्यकला की भी दृष्टि से औत्सुक्यवर्द्धक एवं महत्त्वपूर्ण है।

कवि की कला का वैशिष्ट्य नाटक के अन्तिम अंक में इस बात में है कि यह अंक राम के पूरे उत्तरचरित को उसी प्रकार अपने अंक में समेटे हुए दर्शकों या पाठकों के समक्ष सामने रख देता है, जिस प्रकार प्रथम अंक में चित्रवीथी में सँजोये राम के पूर्व चरित को

प्रदर्शित किया गया है। कवि का यह भी वैशिष्ट्य है कि उसने आरम्भ में सीता-निर्वासन जैसा क्रूर कार्य दुर्मुख की सूचना से कराया है और अन्त में सीता-स्वीकृति जैसा सुखद एवं मङ्गल कार्य पतिव्रता-शिरोमणि अरुन्धती के पुनीत आदेश से सम्पन्न कराया है। आरम्भ में वसिष्ठ का 'युक्तः प्रजानामनुरञ्जने स्याः' ( १।११ ) आदेश राम के द्वारा बड़े तर्कवितर्क और मन को दबाकर पालन किया जाता है, किन्तु अन्त में 'नियोजय यथाधर्मं प्रियां त्वां धर्मचारिणीम्। हिरण्मय्याः प्रतिकृतेः पुण्यां प्रकृतिमध्वरे।'—जैसा अरुन्धती का मङ्गलमय आदेश बड़े उल्लास से स्वीकार किया जाता है। प्रथम आदेश-पालन का फल त्याग है तो दूसरे का फल है प्राप्ति। नाटक का आरम्भ होता है सूने चौराहे से, किन्तु समाप्ति होती है गङ्गा के पावन तट पर।

## भवभूति की नाट्यकला

ऊपर प्रत्येक अङ्क की कथावस्तु के दिये गये संक्षिप्त विश्लेषणात्मक परिचय से भवभूति की नाट्यकला पर स्वतः प्रकाश पड़ा रहा है, जो इस प्रकार है—

प्रथम अंक में कवि ने सीता-निर्वासन से पहले ही राम की माताओं, वसिष्ठ, अरुन्धती आदि को बारह वर्ष तक चलने वाले ऋष्यशृङ्ग के यज्ञ में तथा लंका-समर के साथियों को उन-उन के स्थान पर भेज कर राम के प्रजानुरञ्जन रूप कर्त्तव्य-पालन के मार्ग को निर्विघ्न बना दिया है। दूसरे अंक में आत्रेयी और वासन्ती की बात-चीत तथा जनस्थान के पूर्व परिचित प्रदेशों का हृदयहारी वर्णन राम के कारुण्य-बोध में सहायक होने के कारण बड़ा महत्त्व रखता है। नाट्यकला की दृष्टि से नाटक का तीसरा अंक सर्वश्रेष्ठ है। कवि की भावुकता और कल्पना दोनों के कारण रस की पूर्ण अभिव्यक्ति हुई है। चतुर्थ अंक में अरुन्धती, वसिष्ठ, कौसल्यादि माताओं तथा जनक का वाल्मीकि के आश्रम में आने का उल्लेख है। कौसल्या और जनक का मिलन अत्यन्त करुणोत्पादक है। जनक का राम के प्रति और लोक के प्रति क्षोभ अत्यन्त स्वाभाविक एवं मनोवैज्ञानिक है। सीता-निर्वासन से दुःखित जनक की मनोदशा वर्णनातीत है। कवि दुःखद प्रसङ्गों को उपस्थित करने के बाद एक मोड़ लाता है, उसकी यह कला सर्वत्र देखी जा सकती है। यहाँ भी इस करुण परिस्थिति को वह मोड़ देता है। अरुन्धती, कौसल्या और जनक को लव के वात्सल्य में उलझा कर कुछ चैन तथा कुछ कौतूहल के भाव पैदा कर, उनके मन को विश्राम देता है। पाँचवें अंक में चन्द्रकेतु और लव के संवादों से कवि वीर रस की सफल अभिव्यक्ति करता है। दर्शक आरम्भ से ही करुण रस की शोक-धारा में डूबते-उतराते, वीर रस की उत्साहमयी धारा में अवगाहन करके एक नयी ताजगी का अनुभव करते हैं। छठा अंक दर्शकों के हृदय में भावी सीता-राम के समागम की आशा-किरण का उदय करता है। सातवें अंक में गर्भनाटक की योजना से कवि ने सीता-राम का सुखद समागम कराकर नाटक को सुखान्त बनाया है। उसका यह कौशल अत्यन्त प्रशंसनीय एवं नाट्यकला की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है।

## उत्तररामचरित में अङ्गी ( प्रधान ) रस

उत्तररामचरित में अङ्गी रस 'करुणरस' है अथवा करुण-विप्रलम्भ ? इस विषय में विद्वानों में बड़ा मतभेद है—

कुछ विद्वानों का मत है कि 'उत्तररामचरित' में 'करुणविप्रलम्भ' अङ्गी रस है। उनके कथन का आशय है 'एको रसः करुण एव'—इत्यादि ( ३।४७ ) श्लोक में 'करुण' शब्द को

करुणविप्रलम्भ परक मानना चाहिए, क्योंकि करुण रस का स्थायीभाव शोक है। उसमें पुनर्मिलन की आशा नहीं रहती, किन्तु करुणविप्रलम्भ में पुनर्मिलन की आशा बनी रहती है। यहाँ नाटक में सीता को तमसा के—'अस्तु देवताप्रसादात् पश्यन्ती प्रियं भूयाः' 'विधिस्तवानुकूलो भविष्यति' आदि वाक्यों से राम के पुनर्मिलन में विश्वास है तथा राम को भी लव-कुश को देखने के बाद सीता-मिलन की आशा बलवती होती चली गयी है और तदनुसार नाटक के अन्त में राम और सीता का पुनर्मिलन होता है। राम का 'क्रव्याद्भिरङ्गलतिकानियतं विलुप्ता' ( ३।२८ ) आदि विलाप बहुत कुछ सीता के अत्यय की संभावना पर आधारित है। उन्हें सीता-विनाश की कोई पक्की सूचना नहीं है। इन सब बातों को देखते हुए 'करुणविप्रलम्भ' ही इस नाटक में प्रधान रस मानना चाहिए।

दूसरी तरफ अन्य विद्वानों का मत है कि उत्तररामचरित में 'करुण' अङ्गी रस है। व्याख्याकार वीरराघव इसी विचार से सहमत हैं—'एवं च रसान्तरापेक्षया प्रकृतित्वमेव करुणस्य' इति। धनश्याम भी नाटक में शृङ्गार और वीर रस के अङ्गित्व को प्रायिक मानते हुए करुण भी नाटक में अङ्गी रस हो सकता है, अतः उत्तररामचरित करुणरस प्रधान होते हुए भी नाटक है—ऐसा कहते हैं। यह करुण करुणविप्रलम्भ से भिन्न है। करुण-विप्रलम्भ शृङ्गार का एक भेद है, जिसमें रति स्थायिभाव होता है, किन्तु करुण एक स्वतन्त्र रस है, जिसमें शोक स्थायिभाव रहता है। उत्तररामचरित में विभाव, अनुभाव, सात्त्विक और व्यभिचारी भावों से अभिव्यक्त होकर शोक ही स्थायिभाव है, जो चवर्ण दशा में करुण रस में परिणत हो जाता है।

यों तो करुण रस का आरम्भ इस नाटक में प्रारम्भ से ही दिखलायी देता है, किन्तु तृतीय अंक में वह अपने चरम उत्कर्ष पर पहुँचा हुआ प्रतीत होता है।[1] वहाँ राम का करुण क्रन्दन, दीर्घोच्छ्वास, परिदेवन और मोहागम सीता के हृदय में ही नहीं, अपितु सामाजिकों के भी अन्तःकरण में राम के प्रति स्वाभाविक सहानुभूति उत्पन्न कर देते हैं। उक्त भाव करुण रस के अभिनय में अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुए हैं।[2]

'उत्तररामचरित' करुणरस-प्रधान है—कवि ने अपने निम्नलिखित श्लोक से इसी बात की ओर संकेत किया है—

**एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद्भिन्नः पृथक्पृथगिवाश्रयते विवर्तान्।**
**आवर्तबुद्बुदतरङ्गमयान्विकारानम्भो यथा सलिलमेव तु तत्समग्रम्॥**

जैसा कि करुणरस के विषय में आचार्यों का मत है कि राम को सीता-समागम की बिल्कुल आशा नहीं रह गयी है। वे समझते हैं कि सीता नहीं रह गयी है, उसे मरे बारह वर्ष हो गये, अब उसका नाम भी रहा।[3] रह गयी नाटक के सुखान्त वाली बात; इस विषय में इतना ही निवेदन है कि नाटक की कथा का आधार वाल्मीकि कृत रामायण है। रामायण में सीता के निधन में कथा का अवसान होता है। चूँकि नाट्यशास्त्र के अनुसार नाटक की कथा का अवसान सुखद होना चाहिए, अतः इस नियम के निर्वाह के लिए तथा राम जैसे कर्त्तव्यनिष्ठ और धर्मप्रिय व्यक्ति के लिए दुःखद अवसान उचित

१. द्रष्टव्य—उत्तर०, ३।३३-३८।

२. 'सस्वनरुदितैर्मोहागमैश्च परिदेवितैर्विलपितैश्च।
अभिनेयः करुणरसो देहायासाभिघातैश्च'॥ ( नाट्यशास्त्र ६।६१ )

३. द्रष्टव्य—उत्तर०, ३।३३।

नहीं। इसलिए भी कवि ने कथावस्तु में परिवर्तन कर राम-सीता के मिलन में कथा का अवसान किया है, जिसका सारा श्रेय गङ्गा और पृथिवी जैसी देवता, वाल्मीकि जैसे महर्षि, वसिष्ठ-पत्नी अरुन्धती जैसी सती-शिरोमणि को है।

इस विषय में माननीय डॉ० विद्यानिवास मिश्र का कथन भी ध्यान दिये जाने योग्य है—करुणरस का स्थायिभाव शोक, इष्टनाश से उत्पन्न हुआ होता है। यह इष्ट, व्यक्ति, धारणा, धर्म आदि कुछ भी हो सकता है। पश्चिमी दृष्टि से ट्रेजेडी का मूल होता है—आशाभंग। उस दृष्टि से देखने पर स्पष्ट प्रतीत होता है कि राम के मन में यह आशा थी कि सीता का परित्याग करके हम लोक को प्रसन्न कर लेंगे और हमारे इस त्याग का महत्त्व समझा जायेगा। किन्तु होता यह है कि लोग भूल जाते हैं कि सीता का त्याग भी हुआ है और उन्हें यह आभास ही नहीं होता कि राजा ( राम ) ने सीता का त्याग करके अपने को कितना तोड़ लिया है। जिसे प्रसन्न करने के लिए त्याग किया गया, उसने राजा के दुःख को दुःख ही नहीं समझा, यही ट्रेजेडी का मूल है। यह ट्रेजेडी सीता के मिलने से भी दूर नहीं होती। राम लक्ष्मण से यही कहते हैं कि सीता की पवित्रता के विषय में गङ्गा और पृथ्वी की बात मुझे क्यों सुनाते हो ? लोगों से कहो, वे सुनें। इससे स्पष्ट है कि लोगों के प्रति राम का अमर्ष जाता नहीं है, वह ज्यों का त्यों बना रह जाता है। राम का 'सर्वमिदमनुभवन्नपि न प्रत्येमि'—यह वाक्य इस स्थायी दुःख को और भी रेखांकित करता है।

इस प्रकार यह नाटक ऊपर से देखने में तो सुखान्त है, किन्तु भीतर से आदि से अन्त तक करुण बोध से आर्द्र है। ऊपर से देखने पर तो कथा का अवसान राम और सीता के मिलन में है, किन्तु वस्तुतः मिलन होता नहीं, क्योंकि सीता और राम दोनों टूट चुके हैं। लोगों को प्रताड़ित करने के लिए ही मिलन होता है। दैवी शक्तियों के सहयोग से लोगों की कुबुद्धि का मार्जन तो हो जाता है, किन्तु राम और सीता को अपने दुःख की समाप्ति पर विश्वास नहीं है। राम के मन में होता है कि सब कुछ घटित हो रहा है पर मुझे विश्वास नहीं हो रहा है और सीता के मन में यह शल्य है कि क्या आर्यपुत्र को मेरा दुःख दूर करने की कला अभी भी याद है। दोनों के द्वारा, केवल लोकमंगल और लोकरञ्जन के लिए किया गया यह करुण बलिदान दोनों के हृदय में स्थायी वेदना के रूप में कीलित हो गया है।

अतः 'उत्तररामचरित' में 'करुण' अङ्गी रस है—यही मानना समीचीन है।

## उत्तररामचरित : भवभूति के दोष

आलोचकों ने भवभूति में अनेक दोषों की उद्भावना की है। जैसे—( १ ) आवश्यकता से अधिक वर्णन है। उत्तररामचरित के द्वितीय, पञ्चम तथा षष्ठ अङ्क के बहुत से अंश निकाल दिये जायँ तो भी नाटक की क्षति नहीं होती, उलटे इनके रहने से नाटक बोझिल हो जाता है। ( २ ) भवभूति प्रायः कठोर ध्वनि वाले तथा 'मौकुली', 'प्रचलाकी' जैसे अप्रचलित शब्दों का प्रयोग करते हैं और उनकी रचना लम्बे-लम्बे समासों के कारण प्रसादगुण रहित है। ( ३ ) उन्होंने शब्दों, वाक्यों तथा श्लोकों तक को अनेक बार दोहराया है। 'उत्तररामचरित' में अनेक श्लोक ऐसे हैं जो 'महावीरचरित' अथवा 'मालतीमाधव' में मिलते हैं। ( ४ ) राम जैसे धीरोदात्त नायक का फूट-फूट कर रोना नायक की मर्यादा के विरुद्ध है। राम का बार-बार मूर्च्छित होना और सीता के कर-स्पर्श से चैतन्य प्राप्त करना कुछ कृत्रिम-सा लगता है। ( ५ ) काल, देश और कार्य तीनों की अन्वितियों का

भङ्ग भी इस नाटक में स्पष्ट दिखलाई पड़ता है। नाटक के पहले तथा दूसरे अङ्क के बीच बारह वर्ष का समय व्यतीत होता है और शेष अङ्कों की घटनाएँ एक-दो दिन के समय में एक-दूसरे के अनन्तर शीघ्रता से हो जाती हैं, यह काल-अन्विति का भङ्ग है। इसी प्रकार अयोध्या, पंचवटी तथा पुनः वाल्मीकि के आश्रम में घटनाएँ घटती हैं, इससे देश-अन्विति का भङ्ग होता है और अनेक प्रकार के कार्यों से संकुल होने के कारण कार्य-अन्विति का भङ्ग होता है। ( ६ ) स्थितप्रज्ञ राजर्षि जनक का क्षुब्ध होना उनकी मर्यादा के विरुद्ध है।

इन दोनों के सम्बन्ध में इतना ही निवेदन है कि भारतीय नाट्यशास्त्र में कालादि की तीनों अन्वितियों का उतना महत्त्व नहीं है जितना यूनानी नाटकों में। हमारे यहाँ रस-निष्पत्ति को मुख्य माना जाता है, उसके सामने वस्तु और नायक गौण है। कुश और लव की बारह-वर्ष की अवस्था को दिखलाने के लिए भी प्रथम और द्वितीय अङ्क के बीच बारह वर्ष का अन्तराल आवश्यक है। राम की आत्मग्लानि, वासन्ती का कठोर उपालम्भ, जनक का क्षोभ, एक ही कुल के दो बच्चों में युद्ध, अपने ही पुत्र द्वारा अपनी आलोचना सुनने की विडम्बना आदि ऐसी बातें हैं, जिनका नाटक के प्रधान रस करुण के परिपोष में सहायक होने के कारण यहाँ औचित्य बन जाता है। करुण रस के अभिनय के लिए धीरोदात्त राम का बार-बार मूर्च्छित होना आदि भी नाट्यशास्त्र के अनुकूल है।[1]

## उत्तररामचरित और भवभूति का वैशिष्ट्य

संस्कृत-नाट्यसाहित्य में मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र के पावन चरित्र से सम्बद्ध अनेक नाटक हैं, किन्तु उनमें भवभूति का 'उत्तररामचरित' अपना एक अलग ही वैशिष्ट्य-पूर्ण स्थान रखता है। साहित्यशास्त्र में जहाँ नाटकों में शृङ्गार अथवा वीर रस की प्रधानता का विधान है, वहीं भवभूति ने उसके विपरीत करुणरस-प्रधान नाटक रचकर नाट्यजगत् में एक अपूर्व क्रान्ति ला दी है। भवभूति तो यहाँ तक कहते हैं कि करुण ही एकमात्र रस है और वही करुण रस निमित्त भेद से शृङ्गार, वीर, अद्भुत आदि रसों के रूप में अभिव्यक्त हुआ है।[2] इसी की अभिव्यक्ति में कवि की कला का प्रधान रूप से उपयोग हुआ है। आलम्बनविभाव ( नायिका सीता ) तथा उद्दीपनविभावों के वर्णन में गौण रूप से। कवि ने हृदय की गूढातिगूढ़ दशाओं का सविस्तार वर्णन किया है। मानव हृदय की कोमल भावनाओं का अत्यन्त हृदयस्पर्शी वर्णन उत्तररामचरित की प्रमुख विशेषता है।

उत्तररामचरित में बाल-जीवन का भी बड़ा मनोहर वर्णन मिलता है। चतुर्थ अङ्क में लव और बटुओं का अश्वविषयक वार्तालाप तथा जनक द्वारा सीता की बाल्यावस्था का वर्णन इसके उत्कृष्ट निदर्शन हैं।

तृतीय अङ्क में सीता द्वारा पोषित गज का अपनी प्रिया के साथ जल-विहार करता हुआ दृश्य चित्रित कर कवि ने नूतन-नूतन कल्पनाओं की उद्भावना में अपनी निपुणता प्रदर्शित की है।

उत्तररामचरित में जैसा प्रेम का शुद्ध रूप देखने को मिलता है, वैसा अन्य कवियों की कृतियों में दुर्लभ है। राम ( नायक ) द्वारा एकपत्नीव्रतत्व का पालन किया जाना एक उच्च आदर्श है। पूरा नाटक सदाचार की भावना से ओत-प्रोत है। कवि ने इस नाटक

---

१. नाट्यशास्त्र ( ६।६३ )।      २. द्रष्टव्य—उत्तर०, ३।४७।

के माध्यम से राजा का वह आदर्श रूप प्रस्तुत किया है, जो स्वार्थ और त्याग की मूर्ति है तथा प्रजानुरञ्जन ही जिसका प्रधान धर्म है। प्रजानुरञ्जन के लिए प्राण-प्रिया का भी त्याग करने में जिसे तनिक भी हिचक नहीं है।[1]

भवभूति गम्भीर प्रकृति के कवि हैं। अतएव इनके नाटकों में विदूषक का अभाव है, फिर भी निर्मल एवं शिष्ट हास की सृष्टि करने में पूर्ण सफल हैं।

'उत्तररामचरित' में अन्य कवियों की भाँति प्रकृति के कोमल तथा मधुर रूप का चित्रण न करके कवि ने उसके गम्भीर तथा विकट रूप का ही अधिक वर्णन किया है। 'शिखरिणी' छन्द कवि को अत्यन्त प्रिय है।[2] उसमें शब्दों की ध्वनि में अर्थ प्रतिध्वनित होता है।

नाटकों में प्रायः एक से अधिक प्राकृत भाषाओं का प्रयोग देखा जाता है, किन्तु भवभूति ने केवल शौरसेनी, इस एक ही प्राकृत का प्रयोग किया है, वह भी केवल गद्य भाग में। पद्यों में सर्वत्र उन्होंने संस्कृत का ही प्रयोग किया है।

भाषा रसों और भावों के ही अनुकूल प्रयुक्त हुई है। करुण रस और मधुर भावों की व्यंजना में प्रसादगुण-पूर्ण मधुर पदावली तथा वीर रस की व्यंजना में गाढबन्ध एवं क्लिष्ट पदावली का प्रयोग हुआ है।

उत्तररामचरित के प्रथम अङ्क में 'चित्रवीथी' दृश्य से कवि ने रामचन्द्रजी का पूर्व चरित्र प्रदर्शित किया है, तो सातवें अङ्क में गर्भाङ्क की योजना से उनके उत्तरचरित्र पर प्रकाश डाला है। यह अंक पूरे नाटक की कथावस्तु का संक्षेप में परिचय प्रस्तुत कर देता है।

वास्तव में इस नाटक और कवि की विशेषताओं के सम्बन्ध में स्वतन्त्र निबन्ध अपेक्षित है। विस्तार-भय से संक्षेप में इतना ही कहा जा सकता है कि भवभूति ने 'उत्तररामचरित' में अपूर्व चिन्तित करुण रस को केन्द्र में प्रतिष्ठित कर संस्कृत-नाट्य-साहित्य में अपना एक विशिष्ट स्थान बना लिया है और 'उत्तररामचरित' नाटकों में अपने ढंग का एक निराला ही नाटक है।

## उत्तररामचरित : शैली

यों तो संस्कृत-साहित्यशास्त्र में वैदर्भी, गौडी, पाञ्चाली और लाटी, इन चार रीतियों का उल्लेख है, किन्तु काव्य-साहित्य में प्रायः दो ही रीतियों—वैदर्भी और गौडी का प्रयोग मिलता है। वैदर्भी वह रीति ( पदसङ्घटना ) है जिसे माधुर्य के अभिव्यंजक वर्णों से पूर्ण, समास रहित अथवा स्वल्प समास युक्त ललित रचना कहते हैं—

**माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णैं रचना ललितात्मिका।**
**अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते॥** ( साहित्यदर्पण, ९.२ )

वैदर्भी का प्रयोग श्रृङ्गार अथवा करुण रस में कोमल भावों की अभिव्यक्ति के समय होता है।

---

१. उत्तर० १।१२।

२. भवभूतेः शिखरिणी निरर्गलतरङ्गिणी।
रुचिरा घनसन्दर्भे या मयूरीव नृत्यति॥ ( क्षेमेन्द्र )

गौडी वह रीति है, जिसे ओजोगुण के अभिव्यञ्जक वर्णों से पूर्ण, समास-बहुल उद्भट रचना कहते हैं—

**ओजःप्रकाशकैर्वर्णैर्बन्ध आडम्बरः पुनः ॥**
**समासबहुला गौडी**........................। ( साहित्यदर्पण, ९।३ )

गौडी रीति का प्रयोग वीर रस के वर्णन में अथवा प्राकृतिक विकट दृश्यों को प्रस्तुत करते समय किया जाता है। वहाँ ओजगुण का होना आवश्यक होता है।

'उत्तररामचरित' में इन दोनों रीतियों का समुचित प्रयोग मिलता है। करुण रस के वर्णन के कोमल प्रसङ्ग में वैदर्भी रीति का प्रयोग देखिए—

**दलति हृदयं गाढोद्वेगं द्विधा तु न भिद्यते**
**वहति विकलः कायो मोहं न मुञ्चति चेतनाम् ।**
**ज्वलयति तनूमन्तर्दाहः करोति न भस्मसात्**
**प्रहरति विधिर्मर्मच्छेदी न कृन्तति जीवितम् ॥** ( ३।३१ )

इसी प्रकार सम्भोग-शृङ्गार के वर्णन में वैदर्भी रीति का सफल प्रयोग देखिए—

**विनिश्चेतुं शक्यो न सुखमिति वा दुःखमिति वा**
**प्रमोहो निद्रा वा किमु विषविसर्पः किमु मदः ।**
**तव स्पर्शे स्पर्शे मम हि परिमूढेन्द्रियगणो**
**विकारश्चैतन्यं भ्रमयति सम्मीलयति च ॥** ( १।३५ )

वीर रस के वर्णन में गौडी रीति का प्रयोग करते हुए कवि ने अधोलिखित पद्य में ध्वन्यात्मकता, चित्रात्मकता आदि सभी वीर रसोचित गुणों को एक साथ मुखरित कर दिया है—

**ज्याजिह्वया वलयितोत्कटकोटिदंष्ट्रमुद्गारिघोरघनघर्घरघोषमेतत् ।**
**ग्रासप्रसक्तहसदन्तकवक्त्रयन्त्रजृम्भाविडम्बिविकटोदरमस्तु चापम् ॥** ( ४।२९ )

प्रकृति के विकट एवं भीषण दृश्यों के वर्णन में भवभूति द्वारा गौडी रीति का प्रयोग निम्नलिखित श्लोक में देखा जा सकता है, जिसमें प्रकृति का यथार्थ चित्रण है। कृत्रिमता लेशमात्र भी नहीं है। वास्तविक और विशदता का ऐसा अनुपम सामञ्जस्य अन्यत्र दुर्लभ है—

**निष्कूजस्तिमिताः क्वचित्क्वचिदपि प्रोच्चण्डसत्त्वस्वनाः**
**स्वेच्छा सुप्तगभीरघोरभुजगश्वासप्रदीप्ताग्नयः ।**
**सीमानः प्रदरोदरेषु विलसत् स्वल्पाम्भसो यास्वयं**
**तृष्यद्भिः प्रतिसूर्यकैरजगरस्वेदद्रवः पीयते ॥** ( २।१६ )

कवि की विलक्षणता तो इस बात में है कि इसने प्रकृति के कोमल पहलू के चित्रण में भी उसी समास-गर्भित पदावली वाली गौडी रीति का सफलता पूर्वक प्रयोग किया है—

**इह समद-शकुन्ताक्रान्तवानीरवीरुत्-**
**प्रसवसुरभिशीतस्वच्छतोया वहन्ति ।**
**फलभरपरिणामश्यामजम्बूनिकुञ्ज-**
**स्खलनमुखरभूरि स्रोतसो निर्झरिण्यः ॥** ( २।२० )

इस प्रकार हम देखते हैं कि भवभूति की शैली में भाषा और भाव का अद्भुत

सामञ्जस्य है। वैदर्भी तथा गौडी दोनों परस्पर विरुद्ध रीतियों पर उनका समान अधिकार है। उन्होंने स्वयम् अपनी शैली के विषय में संकेत किया है—

'यत् प्रौढत्वमुदारता च वचसां यच्चार्थतो गौरवम् ।
तच्चेदस्ति ततस्तदेव गमकं पाण्डित्यवैदग्ध्ययोः ॥' ( मालतीमाधव )

## उत्तररामचरित में पात्रों का चरित्र-चित्रण

चरित्र-चित्रण नाटक का महत्त्वपूर्ण तत्त्व होता है। सम्पूर्ण नाटकीय कथा, घटनाएँ और परिस्थितियाँ जब तक चरित्र से सम्बद्ध नहीं होती हैं, तब तक वे नाटक को प्रभावशाली बनाने में अक्षम ही रह जाती हैं। चरित्र-चित्रण जितना ही उत्कृष्ट होता है, नाटक उतना ही सफल माना जाता है। अपने पात्रों के चरित्र के विषय में नाटककार अपनी ओर से कुछ कहने के लिए स्वतन्त्र नहीं होता है। वह केवल कथोपकथन, स्वगत-कथन और कार्य-कलापों के सीमित साधनों से ही पात्रों के चरित्र का उद्घाटन करता है। इस दृष्टि से उत्तररामचरित को देखने पर विदित होता है कि नाटककार नाटक के प्रमुख पात्रों के चरित्र-चित्रण में पूर्णरूपेण सफल हुआ है। चरित्र-चित्रण की कला से सजा-सँवार कर प्रमुख पात्रों का निखरा हुआ जो स्वरूप नाटककार ने हमारे सामने प्रस्तुत किया है, उसकी झाँकी देखिए—

**भगवान् राम**—श्रीरामचन्द्रजी 'उत्तररामचरित' के दिव्यादिव्य धीरोदात्त नायक हैं। वे विष्णु के अवतार माने जाते हैं और लोक-प्रतिष्ठित मर्यादा की सुरक्षा में समग्र जीवन को समर्पित कर देने के कारण 'मर्यादा पुरुषोत्तम' कहलाते हैं। उत्तररामचरित में राम आदर्श पति, आदर्श पिता तथा आदर्श राजा के रूप में चित्रित किये गये हैं। एक-पत्नीव्रत की वे साक्षात् मूर्ति हैं। सीता के निर्वासित होने के बाद अश्वमेधयज्ञ में वे उसकी हिरण्मयी प्रतिमा को ही सहधर्मचारिणी के रूप में नियुक्त करते हैं। संसार में इससे अधिक उत्कृष्ट एकपत्नीव्रत का उदाहरण मिलना यदि असंभव नहीं, तो कठिन अवश्य है।

राम वह आदर्श राजा हैं जिनका प्रजानुरञ्जन ही एक महान् व्रत है। वे लोकरञ्जन के लिए स्नेह, दया, सौख्य और यहाँ तक कि जो उनके गृह की लक्ष्मी थी, नयनों की अमृतशलाका थी, उनका जीवन थी और दूसरा हृदय थी, उस प्राणप्रिया जानकी को भी सर्वथा परिपूता जानते हुए भी वन में निर्वासित कर अपने जीवन के समस्त सुखों को तिलाञ्जलि दे देते हैं। यहाँ वे आदर्श राजा के रूप में वज्र से भी कठोर बन जाते हैं, किन्तु उसके बाद ही अश्वमेधयज्ञ में सीता की हिरण्मयी प्रतिमा को ही सहधर्मचारिणी नियुक्त कर आदर्श पति के रूप में कुसुम से भी अधिक मृदु बन जाते हैं। राम सीता-निर्वासन रूप नृशंसकर्म के लिए बराबर अपने आपको धिक्कारते रहते हैं।

सकरुण होकर भी राम लोकरञ्जन के लिए ही शम्बूक पर प्रहार करने में हिचकते हुए दाहिने हाथ को कोसते हैं—'रे दक्षिण हस्त! ब्राह्मण-बालक को जिलाने के लिए शूद्र मुनि पर तलवार का प्रहार कर। इस विषय में हिचक क्यों करता है? अरे! तू तो परिपूर्ण गर्भ से खिन्न प्रियतमा सीता का परित्याग करने में पटु राम का हाथ है। अतः तुझमें करुणा कहाँ से आयी? निर्दय व्यक्ति का अङ्ग होने के कारण तू भी करुणाहीन होकर 'शूद्र तापस' पर प्रहार कर।' राम के इस कथन में उनकी आत्मग्लानि स्पष्ट है।

पञ्चवटी में पहुँचने पर राम की वह आत्मग्लानि और अधिक तीव्र हो जाती है—'जहाँ मैंने सीता के साथ अपने घर की भाँति वे सुखमय दिवस बिताये थे, और जिसकी बड़ी-बड़ी चर्चाएँ करते हुए ही हमलोग अयोध्या में भी रहते थे, आज प्रियतमा का विनाश करनेवाला पापी राम एकाकी इस पञ्चवटी को कौन-सा मुँह लेकर देखे ? अथवा निरादर कर कैसे चला जाय ? क्या करूँ ? कुछ समझ में नहीं आ रहा है ।' राम ने लोकानुरञ्जन के लिए सीता-निर्वासन तो करा दिया, किन्तु सीता के प्रति उनके स्नेह में तनिक भी मलिनता नहीं आयी, प्रत्युत वह उत्तरोत्तर प्रगाढ़ होता चला गया । सीता को भी छाया अङ्क में इस बात का स्पष्टतः ज्ञान हो जाता है । वहाँ राम का मूर्च्छित होना और सीता के कर-स्पर्श से चेतना प्राप्त करना सीता के लिए अपने प्रति राम के प्रगाढ़ स्नेह का स्पष्ट प्रमाण है, किन्तु राम का यह स्नेह सामान्य स्नेह की भाँति छिछला, उद्दण्ड एवम् उच्छृङ्खल नहीं है । वह मर्यादा से बँधा हुआ है और पुटपाक के समान भीतर ही भीतर सुलगता रहता है, फिर भी कभी-कभी उमड़ कर प्रलापों के माध्यम से व्यक्त हो ही जाता है । षष्ठ अङ्क में युद्धक्षेत्र में कुश तथा लव को देखकर उनके सीता-पुत्र होने की सम्भावना से राम का हृदय वात्सल्य से भर जाता है । संक्षेपतः भवभूति के राम आदर्श राजा, आदर्श पति तथा आदर्श पिता सभी कुछ हैं ।

**भगवती सीता**—भगवती सीता प्रस्तुत नाटक की नायिका हैं । उनको विश्व का भरण-पोषण करनेवाली भगवती वसुन्धरा ने जन्म दिया है । ब्रह्मा के समान राजा जनक उनके पिता हैं । वे सूर्यकुल के राजाओं की बहू हैं । राम को सीता का सब कुछ प्रिय है । यदि कुछ अप्रिय है तो वह है उसका विरह । सीता का राम के प्रति कितना अगाध प्रेम तथा आदर भाव था, इसकी झलक 'तस्मै कोपिष्यामि यदि तं प्रेक्षमाणा आत्मनः प्रभविष्यामि'—सीता के इस वचन से मिलती है; किन्तु विधि की विडम्बना ऐसी रही कि कुलीनता और आचार से साक्षात् देवी सीता को भी भगवान् राम की प्रजानुरञ्जन की प्रतिज्ञा में साधन बनना पड़ा । जहाँ राम, वसिष्ठ, अरुन्धती और कौसल्या आदि रानियों द्वारा गर्भ भरालसा सीता के लिए पूर्ण सुख-सुविधा देने की बात सोची गयी थी, वहाँ उलटे उनको घोर अरण्य में नाना कष्ट झेलने के लिए छोड़ दिया गया ।

अपने अकारण निर्वासन के लिए सीता के हृदय का, राम के स्नेह की पूर्णता में शंकालु होना स्वाभाविक है ।[1] फिर भी सीता की ओर से अपने स्नेह की पूर्णता में किसी प्रकार की मलिनता या कमी नहीं आने पायी है । 'अयि कठोर ! यशः किल ते प्रियं किमयशो ननु घोरमतः परम्' ( ३।२७ )—वासन्ती का यह कठोर उपालम्भ सुनकर सीता कहती है—'सखि वासन्ति ! त्वमेव दारुणा कठोरा च, यैवं प्रलपन्तं प्रलापयसि' । सीता का यह वचन उनके स्नेह की निर्मलता का स्पष्ट प्रमाण है ।

सीता वह मन्दभागिनी माता है कि जिसके पुत्र तो हुए, किन्तु उन पुत्रों की बाल्यावस्था का सुख न तो उसके प्रिय राम को ही प्राप्त हो सका और न ही पूर्णतः उसे ।[2]

---

१. भगवति तथा निष्कारणपरित्यागिनोऽप्येतस्यैवंविधेन दर्शनेन कीदृश इव मे हृदयानुबन्ध इति न जानामि । ( ३।१२ के बाद का गद्य भाग )

२. किं वा मया प्रसूतया येन तादृशमपि मम पुत्रकयोरीषद्विरलकोमलधवलदशनोज्ज्वलकपोलमनुबद्धमुग्धकाकलीविहसितं निबद्धकाकशिखण्डकम् अमलमुखपुण्डरीकयुगलं न परिचुम्बितमार्यपुत्रेण । ( ३।१६ के बाद का गद्य भाग ) ।

सीता को तो पता है कि मेरे दो पुत्र पैदा हुए हैं। वे वाल्मीकि के आश्रम में पल रहे हैं, किन्तु राम को इसका भी पता नहीं है। एक प्रकार से सीता का दुःख भी राम के ही दुःख की तरह एकान्तिक है। सीता अपने पुत्रों से बारह वर्ष बाद जब मिलती हैं, तो मानों उन्हें वे दोनों दूसरे जन्म में मिल रहे हों। वे कहती हैं—'चिरस्य परिष्वजेथां मां पुनर्जन्मान्तरगतां जननीम्।'

**लव और कुश**—ये दोनों यमज भ्राता राम के पुत्र हैं। ये अपने पिता के समान ही रूपवान् और समस्त गुणों के आश्रय हैं। स्वयं वाल्मीकि ने ही अपने आश्रम में इनका पालन-पोषण किया तथा क्षत्रियोचित संस्कार कर उन्हें सम्पूर्ण विद्याएँ प्रदान कीं। जृम्भकास्त्र इन्हें जन्मतः स्वतः सिद्ध है। वाल्मीकि ने रामायण के कुछ अन्तिम भाग को छोड़कर शेष पूरा का पूरा लव और कुश को याद कराया था। जन्म क्रम से कुश ज्येष्ठ था। वाल्मीकि के आश्रम में रहने के उद्देश्य से वसिष्ठ, अरुन्धती, कौसल्यादि रानियाँ और जनक आते हैं, उस समय उनके आगमन के उपलक्ष्य में आश्रम में अनध्याय हो जाने से आश्रम के बटुक खेलते-कूदते एवं कोलाहल करते हैं। उन्हीं में क्षत्रियबटुकोचित वेश-भूषा धारण किये हुए लव को भी जनक आदि ने देखा। उन्हें उसमें राम की छाया स्पष्ट दिखलायी पड़ी और वात्सल्यवश उन लोगों ने उसे अपने पास बुलाया। लव विनय के साथ उनके समीप जाकर 'एष वो लवस्य शिरसा प्रणामपर्यायः' कहकर उन सबका अभिवादन करता है। पराक्रमी और तेजस्वी होने के साथ ही लव विनय-सम्पन्न और शिष्टाचार का पालन करनेवाला भी है। पाँचवें अङ्क में हमें लव के वीररूप का दर्शन होता है। वह क्षत्रियत्व के स्वाभिमानवश राम की भी वीरता को किसी प्रकार मान्यता देने के लिए तैयार नहीं होता है। उसकी मान्यता है कि किसी व्यक्ति विशेष में क्षात्रधर्म व्यवस्थित नहीं है। वह परशुराम-जैसे ब्राह्मण के दमन में, ताड़का तथा बाली के वध में, खर के साथ युद्ध में तीन पग पीछे हटने में राम की अपकीर्ति ही समझता है। राम ने वैसा करके उसकी दृष्टि में वीरोचित आचरण नहीं किया। किन्तु युद्धस्थल में राम के उपस्थित होने पर उन पुण्यानुभावदर्शन महापुरुष को देखते ही लव का सारा विरोध विश्रान्त हो जाता है। वह अभिवादनपूर्वक 'मृष्यन्त्विदानीं लवस्य बालिशतां तातपादाः' कहकर अपनी धृष्टता के लिए क्षमा-याचना करता है। इस प्रकार लव में भोलेपन के साथ ही प्रखर क्षत्रियत्व, स्वाभिमान, अदम्य उत्साह, अगाध पराक्रम के भी दर्शन होते हैं। विनय, शिष्टाचार आदि तो आश्रम में पले होने के कारण उसमें स्वभावतः थे ही।

कुश को वाल्मीकि ने स्वरचित सन्दर्भ के साथ भरत मुनि के पास भेजा था। वहाँ से लौटते ही उसने सुना कि लव का राजा की सेनाओं के साथ युद्ध हो रहा है। बस, वह संसार में सम्राट् शब्द का अन्त कर देने पर ही तुल गया। क्षत्रिय जाति के शस्त्रानल को सर्वदा के लिए बुझा देने को ही उद्यत हो गया। 'दत्तेन्द्राभयदक्षिणैः'—इत्यादि श्लोक से युद्ध की घोषणा करता हुआ युद्ध-भूमि में पहुँच गया। कुश का उस समय का स्वरूप देखकर राम भी चकित हो गए। वे कहने लगे—'इस क्षत्रिय बालक में सामर्थ्य का अनिर्वचनीय उत्कर्ष है। इसकी दृष्टि तीनों लोकों के बलोत्कर्ष को तृण के समान तिरस्कृत कर रही है। इसकी धीर और गर्व भरी चाल पृथ्वी को अवनमित-सी कर रही है बाल्यावस्था में भी पर्वत के समान यह गुरुता धारण किये हुए है, ऐसा प्रतीत होता है कि मानों मूर्तिमान् वीर रस अथवा गर्व ही चला आ रहा हो।' लव ने कुश के समीप

आकर प्रणतिपूर्वक सारी स्थिति बतलायी और उसे शान्त रहने के लिए कहा। कुश तो किसी क्षत्रिय के प्रति विनय निन्द्य समझता था, किन्तु लव ने उसे समझाया कि राम हमारे धर्मपिता हैं, क्योंकि वे चन्द्रकेतु के ज्येष्ठ पिता हैं और चन्द्रकेतु मेरा ( लव का ) प्रिय मित्र है। अतः कुश ने लव के साथ राम के पास पहुँचकर उनका अभिवादन किया तथा उनके दर्शन से अपने को कृत-कृत्य किया। राम भी वात्सल्यवश उसका आलिङ्गन कर आनन्दित हुए।

## कालिदास और भवभूति

काव्यक्षेत्र की व्यापकता की दृष्टि से कालिदास भवभूति से बहुत आगे हैं। उन्होंने महाकाव्य, खण्डकाव्य ( अथवा गीतिकाव्य ) और नाटक इन तीनों प्रकार के काव्यों की रचना की है तथा आज तक इन सब क्षेत्रों में सर्वश्रेष्ठ कवि माने जाते हैं। भवभूति ने केवल नाटकों की रचना की है, इस समय उनकी अन्य कोई रचना उपलब्ध नहीं है। यह भी सही है कि भवभूति को 'उत्तररामचरित' की 'चित्रवीथी' की प्रेरणा 'रघुवंश' के १४ वें सर्ग के पच्चीसवें श्लोक से मिली है। 'छाया-सीता' की कल्पना में 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के छठे अङ्क का वह प्रसङ्ग प्रेरक रहा है, जहाँ सानुमती अप्सरा अदृश्य रूप में दुष्यन्त की विरह दशा देखती है। भवभूति के 'मालतीमाधव' में विरही माधव द्वारा अपनी प्रेमिका के पास मेघ के माध्यम से भेजा गया सन्देश भी कालिदास के 'मेघदूत' से प्रभावित है। इन सब बातों के उपरान्त भी भवभूति अपने सीमित ( नाटक ) क्षेत्र में अपनी विशेषताओं के कारण कालिदास से कम नहीं हैं।

भवभूति की रचनाएँ उस पवित्र एवम् आदर्श प्रेम के उच्च धरातल पर अवतीर्ण होकर हमारे लिए प्रकाशस्तम्भ बन गई हैं, जहाँ वासना के ज्वार की पहुँच नहीं हैं। उस प्रेम में कोई आन्तरिक कारण ही प्रमुख होता है, बाह्य कारणों की वहाँ अपेक्षा नहीं होती है।[1] सच्चा प्रेम सदा एकरस बना रहता है। उसमें हृदय को अपूर्व विश्राम मिलता है। उसमें उत्तरोत्तर उत्कृष्टता बढ़ती जाती है। ऐसा कल्याणकारी दाम्पत्य-प्रेम किसी विरले सौभाग्यशाली को ही प्राप्त होता है।[2] ऐसे आदर्श, पवित्र एवं सच्चे प्रेम में चाहे प्रिय व्यक्ति प्रेमी के लिए कुछ न करे, फिर भी प्रेमी को उसके सामीप्यमात्र से ही सुख होता है। अतः वह प्रेमी के लिए एक 'अमूल्य निधि' होता है।[3] सन्तान उस दाम्पत्य-प्रेम में चार चाँद लगा देती है ( उत्तर० ३।१७ )।

कालिदास भवभूति के उक्त आदर्श प्रेम के उच्च धरातल तक नहीं पहुँच सके हैं। उनका दाम्पत्य-प्रेम 'कुमारसम्भव' में तो कहीं-कहीं अश्लीलता की सीमा तक पहुँच गया है। 'मेघदूत' में यद्यपि दाम्पत्य-प्रेम की तीव्रता बहुत कुछ 'उत्तररामचरित' के समान ही देखी जाती है, तथापि वह सामान्य स्नेह की भाँति छिछला, उद्दण्ड और उच्छृङ्खल बनकर ही रह गया है। वह कर्त्तव्यच्युत अतएव प्रिया-वियुक्त एवम् उच्छृङ्खल एक कामी का प्रेम है, जो वासना की कलुषित भाव-भूमि पर आधारित है और जिसमें विरह 'उत्तररामचरित' की भाँति निरवधिक नहीं, सावधिक है। उसमें केवल यक्ष के ही प्रेम का वर्णन होने से उसकी एकाङ्गिता भी स्पष्ट है।

कालिदास अपने हृदय की तीव्र वासना के कारण नारी को 'तुङ्गस्तनी', बिम्बाधरा', 'श्रोणीभारादलसगमना' आदि के रूप में ही देख पाते हैं। अतएव उसे 'भोग्या' ही मानते

---

१. उत्तर०, ६।१२। २. उत्तर०, १।३९। ३. उत्तर०, ६।५।

